इसलिए भगवान् महावीर कहते हैं कि पृथ्वी का उपकार मानो। जिस भूमि पर पैर टेक कर खडे हो वह स्वर्ग से भी बडी है। भूमि कही की हो लेकिन जो हमारा वजन उठा रही है और जिस भूमि पर हमारे सयम की क्रिया पल रही है, उसे अगर स्वर्ग सी ही माने तो उस पर पैर धरने का क्या अधिकार है? इस भूमि पर आप सामायिक करते हैं। क्या स्वर्गभूमि मे सामायिक की जा सकती है?

'नहीं।

यहा के पावन से और पुद्‌गलों से आपका शरीर पल रहा है आपका धर्मध्यान हो रहा है फिर आप अपनी जन्मभूमि की महिमा न समझकर स्वर्ग की भूमि को बडी समझे, यह कैसे उचित कहा जा सकता है?

रामनरेशजी त्रिपाठी ने एक ग्राम्यगीत सुनाया। उसका आशय यह है कि एक ओर राजा का महल है जिसमे सब प्रकार की तैयारी के साथ पकाश जगमगा रहा है और दूसरी ओर एक किसान का टूटा झौंपडा है, जिसमे शीत ताप और वर्षा नही रुकती। किसान इतना गरीब है कि घर मे जलाने के लिए दीपक तक नही है। फिर भी किसान खडा हुआ मस्ती के साथ गा रहा है। वह कहता है– प्रभो! तूने राजा के घर तो दीपक का प्रकाश किया परन्तु मेरे घर को तो अन्धकार ने ही हर लिया।

गरीब किसान ऐसी अवस्था मे जब कि उसकी झौंपडी टूटी–फूटी है और सामने राजमहल है, क्यो मस्त होकर गा रहा है? जो लोग मस्तक से ही विचार करते है उन्हे इस का कारण मालूम नहीं हो सकता। अहिसा सयम ओर तप हृदय की उपज हैं। कोरे मस्तिष्क की सहायता से इनका महत्त्व और रहस्य कैसे समझा जा सकता है?

किसान के गाने मे कौन–सी प्रेरणा काम कर रही है यह कौन कह सकता है? फिर भी कल्पना की जा सकती है। वह दरिद्रता की अवस्था मे दूसरो की तरह परमात्मा को गालिया न देकर उनका उपकार मान रहा है। उपकार इसलिए कि राजा के घर मे ससार के समस्त अन्यायो का पैसा है। [illegible] शराबी कसाई चोर डाकू निस्सतान आदि सबका पैसा राजा के घर [illegible] आता है। उन्ही पैसो से राजा के घर मे दीपक जग–मगा रहे हैं। किसान [illegible] दीपको की मौजूदगी मे भी अन्धकार ही मानता है। वह प्रसन्न है क्योकि [illegible] पाप और अत्याचार से दूर है। वह किसी दूसरे के परिश्रम का नही [illegible] । [illegible] परिश्रम करता है और उसके बदले मे जो कुछ पाता है सन्तोष [illegible] लेता है।

जो सहृदय होगा वह अवश्य ही विचार करेगा कि मेरे किसी भी कार्य से दूसरे को दु ख न उठाना पडे। जिन कार्यो मे करुणा का अभाव होगा वे हृदय की नही वरन् मस्तिष्क की उपज होगे। हृदय मे करुणा होने पर ही भुवनभूषण को पहिचाना जा सकता है। दयाधर्म को पाने वाला ही पुण्यवान होता है। जिसका हृदय दया से भरपूर है, वह स्वर्गीय सम्पत्ति से सुशोभित है। आप ऊपरी वैभव देखकर ही किसी को पुण्यवान् मान लेते हैं पर हृदय के विचारो से पता लगता है कि वास्तव मे कौन पुण्यशाली है और कौन नहीं?

एक करोडपति गहनो और कपडो से सजा हुआ मोटर मे बैठा हुआ है। मोटर तेजी के साथ जा रही है। किसी गरीब को मोटर की ठेस लगी। इधर तो मोटर की ठेस लगी, उधर सेठजी उसे डाटकर कहने लगे– मूर्ख कही का। देखता नही मोटर आ रही है। एक किनारे हटने के बदले सामने आता हे ओर हमे बदनाम करना चाहता है। इतना कहकर सेठजी चले गये। उस चोट खाये गरीब को उठाना या सहानुभूति प्रकट करना उन्होने आवश्यक नही समझा। इतने मे दूसरा गरीब वहा आ पहुचा। उसने आहत गरीब को उठाकर छाती से लगाया चिकित्सालय मे पहुचा दिया और उसकी यथोचित सेवा की। अब आपका हृदय किसे पुण्यवान् कहता है– उस अमीर को या इस गरीब को?

गरीब को।

इस निर्णय मे आपको शका तो नही हे?

'नही।

यद्यपि हृदय गरीब को पुण्यवान स्वीकार करता हे लेकिन जब मस्तिष्क के विचार हृदय की भावना को दबा लेते हें तब उस अमीर को ही पुण्यशाली मान लिया जाता हे। वह अविवेक हे।

भगवान क लिए भूतनाथ शब्द का भी प्रयोग किया गया हे। इस शब्द मे क्या भाव भरा हे यह समझने क लिए बहुत समय चाहिए। सक्षेप म अभी इतना ही कहता हू कि प्रभु प्राणीमात्र के नाथ हें भगवान जब प्राणीमात्र क नाथ हें ता किसी भी प्राणी को कष्ट पहुचाना उसके सुख म बाधा डालना अथवा अपन स्वार्थ म अन्धा हाकर दूसरे के सुख–दु ख की परवाह न करना उचित नही। ऐसा करन वाला भगवान् का सच्चा भक्त नही हा सकता। भगवद् भक्ति की प्राथमिक भूमिका भूतमात्र का अपना भाई मानकर उसक प्रति सहानुभूति रखना ह। प्राणीमात्र क प्रति आत्मभाव रखकर भगवान की स्तुति करन स कल्याण का द्वार खुलता हे।

हे प्रभो। अगर आपके विद्यमान गुणो का यथावस्थित रूप से अभ्यास करने वाला आप सरीखा हो जाता है, इस बात मे मुझे कोई आश्चर्य नही लगता। यह ससार मे भी देखा जाता है। कि किसी लक्ष्मीवान् की सेवा करके सेवक स्वय लक्ष्मीवान् बन जाता है। साधारण मनुष्य भी अपने सेवक को अपना सरीखा बना लेता है तो आपके गुणो मे लीन हो जाने वाला अगर आप सरीखा ही हो जाता है तो इसमे आश्चर्य ही क्या है?

पश्न हो सकता है कि भगवान् के गुणो का अभ्यास किस प्रकार किया जाय? भगवान आरूपी सत्ता हैं उनके अनन्त गुण हैं, ऐसी दशा मे उनके गुणो का अभ्यास करने की क्या विधि हो सकती है?

इस पश्न के उत्तर मे ज्ञानियो का कहना है कि भगवान के गुणो का अभ्यास करना कठिन है। लेकिन लोगो ने ऊपरी आडम्बर मे पडकर कठिनाई मान ली है इसी कारण कठिनाई मालूम होती है। भगवान् मे जो गुण हैं वे उनके नाम से अच्छी तरह प्रकट होते हैं।

भगवान् के भुवनभूषण' नाम के विषय मे कहा जा चुका है। भगवान् को भूतनाथ' भी कहा है। अर्थात् परमात्मा प्राणीमात्र का मालिक है।

अभ्यास करने के लिए एक ही वस्तु काफी होती है। एक ही वस्तु पर विचार करके अभ्यास किया जाय तो यह शका नही रह सकती कि भगवान् दिखाई नही देते। उनके गुण हमारी बुद्धि मे नही आते, ऐसी दशा मे हम भगवान की सेवा कैसे करे और उनके गुणो का अभ्यास कैसे करे?

भगवान अरूपी सत्ता हैं उसे देखे बिना उसकी उपासना किस प्रकार हो सकती है इस तकलीफ को मिटाने के लिए ईश्वर की मूर्ति बनाकर उसके द्वारा ईश्वर की उपासना करने की पद्धति स्वीकार की है। अव्यक्त का ध्यान करना कठिन है इस विचार से लोग मूर्ति स्थापित करते हैं। लेकिन मेरा [illegible] कि जब परमात्मा की मूर्ति बिना बनाये ही मौजूद है तो फिर [illegible] के बदले क्यो नही उसी पर अपना लक्ष्य स्थापित करते? परमात्मा [illegible] प्रकार [illegible] है यह समझ लेना चाहिए।

सोचना चाहिए कि यह शरीर वह है जिसमे परमात्मा हुआ था। ईश्वर की मूर्ति की कोई अवज्ञा करेगा?

'नहीं।'

तो यह मनुष्य शरीर ईश्वर की मूर्ति है ऐसा समझ कर मनुष्यो की अवहेलना या घृणा न करना ही सच्ची मूर्ति पूजा है।

परमात्मा की मूर्ति की अवहेलना किस प्रकार नहीं करना चाहिए इसके लिए सर्वप्रथम तो प्राणातिपात का त्याग करना आवश्यक है। ऐसा करने से परमात्मा की आराधना होगी। क्योकि मनुष्य परमात्मा की मूर्ति है इसलिए इनकी हिसा न करना, न कराना और न हिसा का अनुमोदन करना चाहिए। ऐसा करके उस अहिसा को परमात्मा के लिए समर्पित कर देने से ईश्वर की पूजा हो जायगी।

मनुष्य को हिसा त्याग के लिए कहा गया है सो इसका अर्थ यह नही समझना चाहिए कि अन्य प्राणियो की हिसा त्याज्य नही है। हिसा तो प्राणीमात्र की त्याज्य है। लेकिन मनुष्य मनुष्य की विशेष और अन्य प्राणियो की सामान्य हिसा करता है। इसी कारण यहा मनुष्य हिसा के त्याग पर जोर दिया है। मनुष्य विशेष मूर्ति है और अन्य जीव सामान्य मूर्ति हैं। यो सभी शरीर मूर्ति ही हैं।

भगवान ने कहा हे –

**पुढयोकायमइगओ उक्कस जीवो उ सब से।**
**काल सखाईय समय गोयम! या पगायए।।**

हे गौतम! हमारा– तुम्हारा यह जीव असख्यात काल तक पृथ्वीकाय मे रहा।

इस प्रकार भगवान की आत्मा कभी पृथ्वीकाय मे रही ओर कभी मनुष्य शरीर म। अतएव साचना चाहिए कि सन्निकट मे तो मनुष्य शरीर को भगवान महावीर का स्वरूप मानू ओर दूर मे पृथ्वी म भी ईश्वरीय सता मानू एसा समझकर किसी की हिसा न करने से परमात्मा की पूजा हा जायगी।

जब भगवान भूतनाथ हें ता पृथ्वीकाय के भी नाथ हें। कदाचित् आप परमात्मा को नही दख सकत ता भी वे जिनके नाथ हें उन्ह ता देखत हें? अतएव परमात्मा के नात स ही सव प्राणिया के साथ सलूक करा। प्राणिया की सवा करन स ईश्वर की सवा हो जायगी। ईश्वरीय आदश का पालन ही ईश्वर की सच्ची सवा हे। ओर ईश्वर का आदश हे कि किसी भी प्राणी को कष्ट मत पहुचाओ।

मनुष्य का मनुष्य के साथ विशेष सम्बन्ध है, इसलिए मनुष्य की हिसा त्यागने के लिए विशेष रूप से कहा जाता है। जो मनुष्य पर दयाभाव रखेगा वह दूसरे जीवधारियो पर भी रखेगा। मगर मनुष्य ही मनुष्य को अधिक सताता है। पशुओ को केवल हाड, मास, चर्बी आदि के लिए मारा जाता है, लेकिन मनुष्य मनुष्य को सैकडों तरह से घात करता है। मनुष्य को मनुष्य से जितना भय लगा रहता है, उतना किसी पिशाच और राक्षस से भी नही लगता। यह मशीनगने तोप, बदूक आदि किसके लिए बने हैं?

मनुष्यो को मारने के लिए।'

मनुष्यो ने मनुष्य को मारने के लिए जितने उपाय रचे हैं, उतने उपाय पशु को मारने के लिए नही रचे। मनुष्य को मनुष्य पर जितना द्वेष होता है और मनुष्य मनुष्य को जितनी हानि पहुचाता है, उतनी पशु को नहीं पहुचाता और न पशु ही पशु या मनुष्य को पहुचा सकता है। पशु मनुष्य को कदाचित हानि पहुचाता है तो अल्प ही पहुचाता है। इसी कारण मनुष्यो पर विशेष रूप से दया करने की आवश्यकता है जो मनुष्य पर दयावान् होगा उसे अन्य सत्तरह पाप भी छोडने होगे।

मनुष्य की दया करने वाले को सब से पहले झूठ का त्याग करना पडेगा क्योकि झूठ मनुष्य से ही बोला जाता है, पशु से नही। झूठ, कपट आदि पापो का सेवन मनुष्य मनुष्य को ठगने के लिए ही करता है। ऐसा साहित्य तो मिल सकता है जिससे लाखो–करोडो मनुष्य भ्रष्ट हो गये हो, लेकिन क्या ऐसा भी कोई साहित्य मिल सकता है जिससे पशु भ्रष्ट हो गये हो?

'नही।'

तो जो ऐसा साहित्य नही रचता है और मनुष्य जाति के उत्थान के लिए साहित्य की रचना करता है वह क्या परमात्मा की सेवा नही करता?

नियमित रूप से सत्य वही बोलेगा जो मनुष्य के प्रति अहिसक होगा। जिसके हृदय मे मनुष्य के प्रति दया होगी वह झूठ नहीं बोलेगा। जो कपट करेगा उसमे हिसकता आये बिना नही रहेगी। ससार मे प्रचण्ड हिसा के प्रसार का प्रधान कारण यही है कि मनुष्य मनुष्य के साथ झूठ–कपटमय व्यवहार कर रहा है।

मनुष्य मुख्य रूप से मनुष्य की ही चोरी करता है। वह पशुओ को चुराता है तो वे पशु भी आखिर मनुष्य के ही होते हैं। जो मनुष्य मनुष्य पर दयालु होगा वह किसी की वस्तु चुराकर उसे दु खी न करेगा।

अगर आपके हृदय मे इस प्रकार की भावना बद्धमूल हो गई कि मनुष्य ईश्वर का प्रतिनिधि है और उसके प्रति दुर्व्यवहार करना परमात्मा के प्रति दुर्व्यवहार करना है तो आप थोडे ही दिनो मे देखेगे कि आपके अन्त करण मे अपूर्व भक्तिभाव पैदा होगा और आप परमात्मा के सच्चे उपासक बन जाएगे। पाषाण की बनी परमात्मा की मूर्ति की पूजा करता हुआ भी अगर कोई मनुष्य रूप मूर्ति की चोरी करता है तो समझना चाहिए कि वह परमात्मा की उपासना के मर्म को नही समझता।

इसी प्रकार जिसके हृदय मे दया होगी वह दूसरे की स्त्री की तरफ कदापि बुरी दृष्टि से नही देखेगा। वह कभी किसी स्त्री को भ्रष्ट करने की इच्छा नही करेगा।

जिसका अन्त करण दया से द्रवित रहता है वह कभी अनुचित सग्रह नही करेगा व दूसरो का भाग हडपने की चेष्टा से सदा घृणा करेगा। दूसरो को दु खी करके आप मोटा बनने की इच्छा नही करेगा।

जहा परिग्रह है वहा आरभ है। बहुतेरे परिग्रहशील व्यक्ति इतना अमर्यादा सग्रह करते हें कि यह सग्रह न उनके काम आता है न दूसरो के काम आ पाता हे। हृदय मे अहिसा या करुणा न होने कारण ही लोग चाहते हें कि में ही सबका मालिक बना रहू। दूसरे मरते हैं तो मरे। उन्हे मरने वालो की परवाह नही।

मनुष्य दूसरे मनुष्यो का ही हिस्सा छीनकर सग्रह करता हें ओर दूसरो के प्रति दया न होने के कारण ही सग्रह करता हे। इसी कारण महात्मा पुरुष पूर्ण रूप से निष्परिग्रह बन कर जगल म जाकर तप करत हें ओर वह तप भी कितना कठोर। कहा हे–

**शीत पडे कपि–मद भरे बाझे सद वनराय।।**
**ताल तरगिनी के निकट ठाडे ध्यान लगाय।**
**वे गुरू मेरे मन वसो तारण तरण जहाज।**

जिन महानुभाव क चित्त म ईश्वर का दिव्य स्वरूप बस जाता हे जा दया भाव भूपित है अहिसा की भावना से जिसका हृदय उन्नत हे वह कभी किसी प्राणी का अनिष्ट नही करता। अगर कोई उसका अनिष्ट करता हे ता भी उसस बदला लने का विचार नही करता। वह सावता हे– वह मरा अनिष्ट नही कर रहा ह किन्तु मरा अदृष्ट ही सता रह हें। यह मनुष्य जिस

जिस क्रोध के वश होकर मुझे पीडा पहुचा रहे हैं वह क्रोध मेरे अन्त करण मे आविर्भूत न हो तो मेरे लिये बहुत है। अगर मुझ मे भी काम–क्रोध आ गया तो मैं भी भ्रष्ट हो जाऊगा। अतएव अपने अन्त करण मे किसी प्रकार का विकार न उत्पन्न होने देना परमात्मा की सच्ची उपासना है।

जीवन व्यवहार जब अहिसामय बन जाता है तो काम, क्रोध आदि विकार सहज ही जीते जा सकते हैं। जो पुरुष मनुष्य को ईश्वर का प्रतिनिधि मानेगा वह उसके प्रति असत्यमय व्यवहार कैसे करेगा?

**चन्दन पडयो चमार घर नित उठ चीरे चाम ।**
**कह चन्दन! कैसी भई पडयो नीचे से काम।।**

जो चन्दन देवता पर चढाया जाता है, ललाट पर लगाया जाता है और पवित्र कार्यो मे व्यवहृत होता है उस चन्दन का वृक्ष एक चमार के घर था। चमार उस पर चमडा सुखाया करता था। किसी ने चन्दन से पूछा–कहो चन्दन कैसी बीती! चन्दन ने कहा– जिसके घर रहते हैं, वैसा ही गुण आ जाता है।

चन्दन के वृक्ष पर चमार चमडा सुखाता है। इससे चन्दन की महिमा नही घटी वरन् चमार की ही महिमा घटी। ऐसा करने वाले चमार को आप बुरा कह सकते है लेकिन आप अपनी तरफ भी देखें। यह तुम्हारा मनुष्य शरीर जो ईश्वर को मिला था और जो समस्त शरीरो मे उत्तम है, चन्दन के समान है। लेकिन यह चमार के घर पडा है। चमार के घर किस प्रकार पडा है, यह बात मे भक्तो की वाणी मे कहता हू। तुलसीदास जी कहते हैं–

**चतुराई चूल्हे पडो, धिक् धिक् पडे अचार ।**
**तुलसी हरि के भजन विन, चारो वर्ण चमार।।**

जो लोग ऊपर से चतुराई करते हैं लेकिन जिसके हृदय में दया नहीं है– भक्ति नही है जो ऊपरी आचार–विचार से ही ईश्वर को प्रसन्न करना चाहते है ऐसे लोगो की गणना तुलसीदासजी चमार ही मे करते हैं, चाहे वह किसी भी वर्ण का हो।

तुलसीदास जी कहते हैं–जिसने ऊपरी चतुराई तो की, आडम्बर दिखाने के लिए द्रव्य आचार तो पाला लेकिन हृदय से भक्ति नहीं की वह दूसरे वर्ण मे होता हुआ भी चमार ही है।

माला फेर लेना ही भक्ति नही है किन्तु परमात्मा के मार्ग पर चलने के लिए तन, धन प्राण देने के लिए तैयार होना ही भक्ति है। सुदर्शन सेठ आदर्श भक्त था। उसे घर मे बैठकर माला फेरने से कोई रोकता नहीं था। फिर वह मरने का खतरा उठाने के लिए क्यो गया? वह भी आजकल के लोगों की तरह बहाना कर सकता था कि आने–जाने मे क्रिया लगती है इसलिए मैं घर बैठा–बैठा ही वन्दना कर लेता हू। मगर इस क्रिया को बचाना वास्तव मे क्रिया बचाना नही, मगर प्राण बचाने के लिए बहाना करना ही होगा।

बहुत से लोग दान करने मे पाप लगने का बहाना करते हैं, मगर वे लोग पाप को देखते होते तो ब्याह ही न करते। सच तो यह है कि इस प्रकार की बहानेबाजी से धर्म की घोर निन्दा होती है और लोग समझने लगते हैं कि धर्म स्वार्थ–साधना का उपाय है। तुलसीदास जी के कथनानुसार भगवान् का भजन न करने वाले चारो वर्ण चमार हैं।

चमडे को धोना रगना ओर सजाना चमार का काम है। चमार यह काम अपने लिए नही दूसरो के लिए करते हें। चमार अपना काम छोड बैठे तो लोगो को बडी कठिनाई हो जाय। ऐसी हालत मे अगर आप चमार का एकातत बुरा ही कहेगे तो आपको जूते पहनना छोडना होगा। चमार को बुरा कहने वाले जरा अपनी ओर देखे। वे क्या कर रह हें? क्या चमार की तरह ही शरीर के चमडे को नहाने–धुलाने और सिगारन म ही नही लगे रहत हें? क्या यह काम चर्मकार का काम नही है? बढिया–बढिया कपडे ओर मातिया के गहने क्या चमडी का सजान क लिए ही नही पहने जाते? अगर आप अपने शरीर के चमडे को सिगार कर दयाभाव रक्खे भक्ति कर शरीर का दूसरा की सवा और परोपकार म लगाव तव ता आपका चमडा रगना चमारपन नही कहलाएगा और यदि यह कुछ भी न किया गया सिर्फ चमडी की सजावट म ही लगे रहे ता तुलसीदासजी का कथन आप पर भी लागू हागा ही।

कई लाग कहत हें– हमस खादी नही पहनी जाती। वह चमडी म चुभती है। एस लागा को चमडी का भक्त कहा जाय या नही? महीन कपडा क लिए चाह पचद्रिन्य पशुआ की चमडी उतारी जाय चर्वी निकाली जाय

और चाहे देश बर्बाद हो जाय पर इनकी चमडी की सुकुमारता कायम रहनी चाहिए। इनकी चमडी खादी से नही छिलनी चाहिए। ऐसा विचार करने वाले लोगो के दिल मे दया का वास कैसे हो सकता है? किसी पतिव्रता स्त्री ने श्रृगार किया और वह श्रृगार पति को प्रिय न लगा तो वह श्रृगार भी कोई श्रृगार है? इसी पकार जिन वस्त्रो के पहिनने से दया का धात होता है और दया का धात होने से जो परमात्मा के प्रतिकूल हैं, वे कपडे क्या पहनने योग्य हैं?

'नही।

पेम दया अहिसा परोपकर, सयम और सादगी का निर्वाह खादी पहनने से अधिक हो सकता है या मैन्चेष्टर के हिसामय वस्त्रो के पहनने से? खादी पहनने से गरूर कम होता है, भावना से सात्विकता आती है, देशप्रेम जागृत होता है। मिलो का बना वस्त्र राक्षसी वस्त्र है जो सयम और सादगी का विनाश करता है प्रेम का अन्त कर देता है। इन वस्त्रो के कारण पशुओं की ही नही मनुष्यो की भी हिसा होती है।

अब मै अपनी मूल बात पर आता हू। ऊपर के विवेचन से समझा जा सकता है कि जिसके हृदय मे मनुष्यो के प्रति दयाभाव होगा प्राय वह न हिसा करेगा न झूठ बोलेगा न चोरी करेगा न परस्त्रीगमन करेगा और न अनुचित सग्रह ही करेगा। क्रोध मान, माया लोभ, राग, द्वेष, क्लेश आदि मानसिक विकारो की उत्पत्ति प्राय मनुष्य के प्रति ही होती है। हृदय मे मानव-दया उत्पन्न होने पर इन सब विकारो का तुषारपात हो जाता है और जो इन सब पापो एव विकारो से बच जायगा स्वामाविक है कि वह परमात्मा के निकट पहुचेगा। इसलिए मै कहता हू कि इन पापो का परित्याग करो। अगर यकायक पूर्ण रूप से त्याग नही कर सकते तो धीरे-धीरे करो। पापो के परित्याग के पथ पर एक कदम भी जो चलेगा और उसी पथ पर आगे [illegible] की भावना रक्खेगा वह एक न एक दिन अपनी मजिल पूरी कर [illegible]। [illegible] ऐसे काम तो सर्वप्रथम त्यागने योग्य हैं जिनसे मनुष्यो का घात [illegible]। ऐसा मत करो कि पराया भोजन छीनकर आप मौज करे और वह [illegible]। ज्यादा कुछ न कर सको तो कम से कम परोपकार को तो [illegible]। आवश्यकता से अधिक सग्रह तो न करो। इस बात को मत [illegible] धन-दौलत काम नही जाएगी। शास्त्र मे कहा है-

वित्तेण ताणि न लभे पमत्ते

अर्थात – प्रमोदशील पुरुष धन–दौलत के द्वारा अपना बचाव नही कर सकता।

मत भूलो कि आज जो लखपती है, वही कल कगाल हो जाता है। फिर परोपकार करने मे क्यो कृपण बनते हो? कृपणता करके बचाया हुआ धन साथ नहीं जायगा, किन्तु कृपणता के द्वारा लगने वाला पाप साथ जायगा। यह जानते हुए भी लोग जब खर्च मे कमी करना चाहते हैं तो सबसे पहले परोपकार के ही काम बन्द करते हैं।

मित्रो। यह परमात्मा प्राप्ति का मार्ग नही है। उदार हृदय से, शुद्ध बुद्धि से और निर्मल मस्तिष्क से परमात्मा के आदेशो को समझो और पालन करो। ऐसा करने से आप परमात्मा के समान बन जाएगे।

य शान्तरागरुचिभि परमाणुभिस्त्व,
निर्मापितस्त्रिभुवनैकललामभूत।
तावन्त एव खलु तेऽप्यणव पृथिव्या,
वत्ते समानमपर न हि रूपमस्ति ।। 12 ।।

तीनो लोको के अद्वितीय सुन्दर प्रभो। जिन शान्त और सुन्दर परमाणुओ के द्वारा आपका निर्माण हुआ है जान पडता है कि पृथ्वी पर वे परमाणु उतने ही थे। क्योकि तुम्हारे समान दूसरा कोई रूप नही है।

वक्त्र क्व ते सुरनरोरगनेत्रहारि,
नि शेषनिर्जितजगत्त्रितयोपमानम् ।
बिम्ब कलकमलिन क्व निशाकरस्य,
यद्वासरे भवति पाण्डुपलाशकल्पम् ।। 13 ।।

अर्थ– प्रभो। सुर नर और नागकुमारो के नेत्रो को हरण करने वाला और तीन लोक की समस्त उपमाओ को जीतने वाला कहा तो आपका मुख और कहा कलक से मलिन चन्द्रमा का बिम्ब। चन्द्रमा का बिम्ब तो दिन मे ढाक के सूखे पत्ते के समान फीका पड जाता है। उसके साथ आपके मुख की तुलना नही की जा सकती।

सुन्दर शरीर दूसरा नही है। इस कारण यही अनुमान होता है कि जितने श्रेष्ठ परमाणु तेरे शरीर मे लगे हैं उतने ही ससार मे थे।

यह परमात्मा की स्तुति है। स्तुति वह है जिसके उच्चारण से आत्मा की परमात्मा के प्रति प्रीति जागृत होकर बध जाय। आज जो स्तुति की गई है उसमे बतलाया गया है कि कहा तो आपका वह सुर–नर उरग के नेत्रो को हरण करने वाला ओर देखने पर भी तृप्ति न हो ऐसा, ससार को आनन्द देने वाला मुख और कहा चन्द्रमण्डल। ससार की किसी भी श्रेष्ठ और सुन्दर वस्तु से आपके मुख की उपमा की जाय किन्तु वह उपमा ठीक नहीं बैठती। आपका मुख सभी उपमाओ को जीत चुका है। ससार की कोई भी वस्तु आपके मुख की समानता नही कर सकती।

कहा जा सकता है कि चन्द्रमा सौम्य, शीतल और आह्लादजनक हे, फिर भगवान के मुख के साथ उसकी तुलना क्यो नही की जा सकती? लेकिन आचार्य मानतुग चन्द्रमण्डल को घृणापूर्वक देखकर कहते हैं कि यह चन्द्रमा बिम्ब तो स्पष्ट ही कलक से मलीन है। इसके अतिरिक्त चन्द्रमा की काति तभी तक रहती है जब तक सूर्य का उदय नही होता। सूर्य का उदय होते ही वह सूखे पत्ते के समान कान्तिहीन फीका पड जाता है। चन्द्रमा को राहु भी ग्रस लेता है। इस प्रकार कहा तो इस स्थिति मे रहने वाला चन्द्रमा का बिम्ब ओर कहा भगवान् का मुखमण्डल। यह मुखमण्डल जो सुर–नर और उरग के नेत्रो को भी हरण करने वाला है। इसलिए प्रभो। आपके मुख क सामने तीनो भुवन के पदार्थ तुच्छ दिखाई देते हैं ओर आपका मुख अनुपम है अद्वितीय सोन्दर्य से युक्त हे।

इस भक्तामरस्तोत्र के द्वारा परमात्मा से भट करना सभी को इष्ट है। इस स्तोत्र को दिगम्बर श्वेताम्बर मूर्तिपूजक ओर अमूर्तिपूजक सभी मानते है। सभी परम प्रीति के साथ इसका पाठ करके शाति लाभ करना चाहते हें। अतएव इसके भावो को ध्यानपूर्वक समझना चाहिए।

आचार्य ने यहा जो कुछ कहा हे यदि वह सत्य हे ता उस पर गम्भीरतापूर्वक विचार करो। आज हमे स्थूल दृष्टि स परमात्मा क दर्शन नही हो सकते फिर भी चन्द्रमण्डल तो दिखाई देता ही हे। वेज्ञानिको ने सर्चलाइट आदि नाना प्रकार क प्रकाशो का आविष्कार किया हे लकिन चन्द्रगा की समता करने वाला एक भी प्रकाश व नही वना सके। इस पर स ह मनुष्य। तू अपनी अपूर्णता ओर अशक्ति का विचार कर। अपनी शक्ति पर गर्व मत कर। सच ता यह है कि जहा सूर्य और चन्द्रमा विद्यमान हें वहा दूसर प्रकाश

की आवश्यकता ही नही है। कोई कितना ही प्रयत्न करे लेकिन चन्द्रमा और सूर्य के समान पकाश नही बन सकता। यह विचार कर खटपट मे पडने की आवश्यकता नही थी लेकिन मनुष्य गजब का प्राणी है। उसमे ईश्वरीय शक्ति विद्यमान है। अतएव वह प्रकृति से भी लडाई कर रहा है। मनुष्य प्रकृति पर विजय पाना चाहता और प्रकृति को नीचा दिखाना चाहता है।

प्रकृति से लडाई करने वालो को सोचना चाहिए कि मैंने विज्ञान के द्वारा जो वस्तुए बनाई हैं उनसे पहले की वस्तुओ का विकास हुआ है या विनाश हुआ है? कल्पना कीजिए, किसी के घर मे बिजली का सुन्दर प्रकाश हो परन्तु घर मे कोई बीमार पडा हो। एक ओर बीमारी बढती जाय और दूसरी ओर बिजली का प्रकाश बढता जाय। ऐसी स्थिति मे प्रकाश का बढना किस काम का? अगर बिजली का प्रकाश न हो और सूर्य–चन्द्र की किरणो से ही शान्ति पहुचती हो तो समझना चाहिए कि हमे किसी की ओर से यह सकेत मिल रहा है कि तुम्हे प्रकृति के ही भरोसे रहना चाहिए। प्रकृति के विरुद्ध आचरण करने से विकृति बढेगी।

आपके पूर्वजो के सामने बिजली का प्रकाश नही था। नकली घी और नकली आटा आदि भी नही था। लेकिन शारीरिक बल मे, बौद्धिक विकास मे और मानसिक चिन्तन मे वे बडे थे या आप बडे हैं?

पूर्वज बडे थे।

उन्हे मोटर बिजली नकली घी आदि चीजे पसद ही नही थी। वे इन चीजो से घृणा करते थे और आप इनसे प्रेम करते हैं। आपने इन सब को अपनाया है सही पर इसका परिणाम क्या हुआ है? यही कि पहले के लोगो को वृद्धावस्था मे भी चश्मे की आवश्यकता नही होती थी लेकिन आज कल के नवयुवको को भी चश्मा लगाना पडता है। इस अन्तर का क्या कारण है? आज इलेक्ट्रिक लाइट का अविष्कार हुआ तो नेत्रों का प्राकृतिक प्रकाश क्या विलीन हो गया? पहले के लोग क्या आजकल की तरह दवाइयो का सेवन करते थे? वे दही और बाजरे की रोटिया खाते थे फिर भी उनमे जैसी शक्ति थी वैसी आप माल–मलीदा खाने वालो मे है?

नहीं।

तो गन्दी होती सुनी जाती है लेकिन जहा बिजली का प्रकाश न हो वहा की हवा गन्दी होती सुनी है?

'नहीं।'

इतना ही नहीं बल्कि जहा बिजली का प्रचुर प्रचार है वहा की हवा गन्दी होती जाती है ऐसा सुना गया है। नयी–नयी वस्तुए देखकर आपका मन फिसल जाता है और आप उन्हे अपनाने के लिए तैयार हो जाते हैं परन्तु यह क्यो नही देखते कि ये वस्तुए प्रकृति प्रदत्त लाभो को बढाने वाली हैं या घटाने वाली?

ससार मे अगर बिजली की रोशनी, बिजली के पखे बिजली की सहायता से तैयार होने वाली दवाइया न हो तो मनुष्य की मूलप्रकृति पहुचने वाली नही हैं। यही नही, वरन् इनके अभाव मे मनुष्य ज्यादा सुखी, ज्यादा समृद्ध और ज्यादा सतुष्ट होगा। लेकिन अगर प्रकृति द्वारा प्रदत्त वस्तुए न हो तो कैसी बीतेगी? अगर सूर्य व चन्द्रमा का प्रकाश न हो तो मनुष्यो की क्या स्थिति होगी? सुनते हैं, दक्षिणी ध्रुवप्रदेश की तलाश करने के लिए कई अग्रेजो ने जाने का साहस किया और वे कुछ दूरी तक गये भी, फिर भी उन्हे सफलता नहीं मिली। सूर्य का प्रकाश न मिलने कारण उन्हे मृत्यु का आलिगन करना पडा। तात्पर्य यह है कि जहा नियमित रूप से सूर्य और चन्द्रमा का प्रकाश पहुचता है वहा मनुष्य जीवित रह सकता है। जहा यह प्रकाश नही मिलेगा वहा मनुष्य लम्बे समय तक प्राण धारण किए नही रह सकता।

भगवान् ने इन्द्रियो का स्वरूप बतलाने के साथ ही उनके निग्रह का भी स्वरूप बतलाया हे। प्रश्न व्याकरण सूत्र मे भगवान् ने मुनि के लिए नाटक देखने का निषेध किया है पर कही सूर्य व चन्द्रमा के प्रकाश को भी देखने का निषेध किया है?

'नहीं।

'क्यो? क्योकि इसके बिना काम नही चलता और नेत्रा मे विकार भी उत्पन्न नही होता।

दुनिया का कोई भी धर्मशास्त्र प्रकृति की बाता को राकन की हिमायत नही करता। सूर्य ओर चन्द्रमा का प्रकाश जीवन की अनिवार्य वस्तु हे। उसके बिना जीवन का निर्वाह सभव नही हे। ऐसी दशा मे अगर काई सूर्य–चन्द्र को दखन का निषध करता हे तो वह अज्ञानी ही समझा जायगा। जा मनुष्य हठपूर्वक सूर्य क प्रकाश से वचने की काशिश करगा उसका जीवन भी कठिन हा जायगा।

भगवान् ने साधुओ को दीपक आदि के कृत्रिम प्रकाश के उपयोग की मनाई की है। अगर साधु दीपक के प्रकाश का उपयोग करे तो वह सयम से च्युत हो जाता है। लेकिन वह यदि सूर्य के प्रकाश का उपयोग न करे तो सयम का पालन नही हो सकता। सूर्य की साक्षी से हम लोग भोजन कर सकते है और सयम का परिपालन कर सकते हैं। सूर्य की साक्षी के अभाव मे साधु को भोजन करने का निषेध है।

आपमे समभाव होता तो आप बिजली की अपेक्षा सूर्य–चन्द्र से अधिक पसन्न होते। बिजली सूर्य और चन्द्र की तरह व्यापक नही है, जीवन के लिए अनिवार्य नही है और लाभदायक भी नहीं है, फिर भी आपको उसकी कीमत देनी पडती है इसी कारण आप उसकी कद करते हैं। सूर्य और चन्द्रमा की कीमत नही देनी पडती इस कारण उसकी कद्र नहीं की जाती और न उसका उपकार ही माना जाता है।

प्रकाश असल मे पकृति की देन है। उसे राजा अपनी मिल्कियत समझे यह राजधर्म न जाने कहा से निकल पडा है? राजा समाज की शक्ति के लिए होता है। अगर वह धीरे–धीरे इसे अपनी निजी चीज समझ कर मन लगा दे तो ससार का काम किस प्रकार चलेगा?

विशिष्ट पुण्य का उदय होने पर मनुष्य राजा बनता है। अतएव पकृति के नियमो का विशिष्ट रूप से पालन करना चाहिए। दूसरो की भूलो से इतनी हानि नही होती जितनी राजा की भल से।

राजा का धर्म है। इसके बदले वह प्रकृति का मालिक बन बैठे और कहने लगे कि मैं जैसे पृथ्वीपति हू उसी प्रकार सूर्यपति, चन्द्रपति जलपति और वायुपति भी हू, तो यह राजा का अन्याय समझा जाएगा। राजा जीवन की सुविधाओ का मालिक नहीं बन सकता और न उनसे किसी को वचित ही कर सकता है। अप्राकृतिक वस्तुओ का स्वामी बन कर उन पर भले ही वह टैक्स लगा दे पर प्राकृतिक वस्तुओ पर, जो जीवन निर्वाह के लिए अनिवार्य रूप से उपयोगी हैं, टैक्स लगाना उचित नहीं और न पूरी तरह शक्य ही है। बिजली का टैक्स न चुकाने पर बिजली रोकी जा सकती है, क्योकि उसकी चाबी राजा के हाथ मे है। अगर वह सूर्य के प्रकाश पर या पवन पर कर लगा दे और प्रजा कर देना अस्वीकार कर दे तो राजा सूर्य या पवन को रोक देने मे समर्थ नही है। इनकी चाबी उसके हाथ मे नही है। यह बात दूसरी है कि प्रजा अपनी कमजोरी के कारण इन वस्तुओं का भी कर देती रहे। ऐसी निर्वीर्य प्रजा तो शायद श्वास लेने का भी कर देने को तैयार हो जाएगी।

मेरे कहने का आशय यह है कि प्राकृतिक पदार्थो मे जैसा सौन्दर्य होता है और वे जैसे लाभदायक होते हैं वैसे कृत्रिम पदार्थ नही हो सकते। सूर्य ओर चन्द्रमा निसर्ग के सर्वोत्तम उपहारो मे हैं। अतएव आचार्य मानतुग ने चन्द्रमा के साथ भगवान् के मुख की तुलना की है। आचार्य का कथन है कि परमात्मा के मुख की समानता चन्द्रमा भी नही कर सकता। चन्द्रमा सूर्य को उदय होने पर पीले पत्ते के समान निस्तेज ओर फीका पड जाता हे। अतएव उससे भगवान् के मुख की उपमा केसे दी जाय। जब प्रकृति–रानी का सर्वोत्तम शृगार चन्द्रमा भी भगवान् के मुख के सामने नगण्य हे तो मनुष्य के दिमाग से उपजने वाला कोई भी कृत्रिम पदार्थ उसकी बराबरी केसे कर सकता हे?

भगवान का स्वरूप कितना सुन्दर ओर मनोरम हे यह बात इस काव्य से भलीभाति मालूम हो जाती हे। उस सोन्दर्य को परखने के लिए दृष्टि निर्मल हानी चाहिए। निर्मल दृष्टि से ओर साथ ही स्वच्छ अन्त करण स अगर आप परमात्मा के स्वरूप पर विचार करगे तो ससार के पदार्थ आपका निस्सार प्रतीत हुए विना नही रह सकत। इसलिए मरा कथन हे कि पक्षपात की दृष्टि दूर करके ईश्वरीय प्रेम का अपनाआ। ईश्वरीय प्रेम का अपनान क लिए चार उपाय हें आर व कामधेनु क समान हे। इनम पहली मेत्रीभावना दूसरी प्रमादभावना तीसरी करुणाभावना ओर चोथी मध्यस्थ भावना हे।

मैत्रीभावना का अर्थ चूरमा खाने–खिलाने वाले मित्र बनना नही है। ससार मे ऐसे भी मित्र होते है जिनके विषय मे कहा गया है कि

**आओ मियाजी खाना खाओ, करो बिसमिल्ला हाथ धुलाओ।**
**आओ मियाजी छप्पर उठाओ, हम बुड्ढे कोई जवान बुलाओ।।**

इस प्रकार की मित्रता वास्तविक मित्रता नही है। मित्रता सूर्य के प्रकाश के समान होती है। सूर्य समान रूप से समस्त ससार को प्रकाश देता है। किसी को कम और किसी को अधिक नही देता या किसी को प्रकाश दे और किसी को न दे ऐसा भी नही करता। इसी प्रकार मनुष्य के हृदय रूपी आकाश मे जब मैत्रीभाव का सूर्य उदित होता है तो उसका प्रकाश प्राणीमात्र को समान रूप से मिलता है। जिसका अन्त करण मैत्री भावना से उज्ज्वल हो जाता है वह प्रत्येक प्राणी को अपना मित्र समझता है। किसी के प्रति उसके चित्त मे दुर्भावना नही हो सकती। इस प्रकार मैत्रीभावना की आराधना के लिए आपको प्राणीमात्र का मित्र बनना चाहिए।

प्रश्न हो सकता है कि गृहस्थ सब प्राणियो का मित्र कैसे बन सकता है? उसे लेन–देन करना पडता है कहना–सुनना पडता है और पचासो काम करने पडते हैं जिससे प्राणीमात्र के प्रति मैत्रीभावना मे बाधा पडती है। ऐसी स्थिति मे मैत्रीभावना की बात साधुओ को भले ही उपयोगी हो, गृहस्थो के लिए वह उपयोगी नही हो सकती।

इस तरह का विचार भ्रमपूर्ण है। गृहस्थ अगर मैत्रीभावना को धारण नही कर सकता तो इसके मायने यह हुए कि वह धर्म का ही पालन नही कर सकता। क्या धर्म इतना सकीर्ण है कि सर्वसाधारण उससे लाभ नही उठा सकते? नही ऐसा नही है। धर्म का प्रागण बहुत विशाल है। उनमे सभी के लिए स्थान है। अगर गृहस्थ समझदारी से काम ले तो मैत्री भावना की आराधना उसके लिए कठिन नही है। गृहस्थ को गृहस्थ की भाति साधु को साधु के समान और वीतराग को वीतराग की तरह मैत्रीभावना रखनी होती है।

यह सब मित्र बनकर ही करता हू, शत्रु बनकर नही। किसी के प्रति मेरे अन्त करण मे पक्षपात नही है शत्रुता नही है द्वेषभाव नही है। फिर ऐसा कौन–सा पुण्यमय दिवस होगा जब मैं इस कर्त्तव्य का भी त्याग करके इससे भी बहुत ऊची श्रेणी के कर्त्तव्य का पालन करने मे समर्थ हो सकूगा? हे प्रभो! मेरे हृदय मे ऐसा भाव भर दो कि मैं किसी के प्रति अन्याय न करू। राजसत्ता का मद मरे मन को मलीन न होने दे। मैं प्रजा की सुख–शाति के लिए अपने स्वार्थो को त्यागने के लिए सदैव उद्यत रहू। इस प्रकार की निष्पक्ष और उदार भावना से जो राजा राज्य करेगा वह अवश्य ही मैत्रीभावना का अधिकारी हो सकता है।

माता अपने पुत्र पर मैत्रीभावना रखती है फिर भी समय पर उसे दण्ड देने से नही चूकती। उसकी दड देने की क्रिया मे पुत्र के कल्याण की ही भावना होती है। वास्तव मे चाहे कोई त्यागी हो या गृहस्थ हो राजा हो या व्यापारी हो किसान हो या सराफा हो अगर उसके अन्त करण मे न्याय का भाव हे निष्पक्षता हे और स्वार्थ साधना के लिए दूसरो का अनिष्ट करने का इरादा नही हे तो अवश्य ही वह मैत्रीभावना की आराधना कर सकता ह। समाज रूप विराट पुरुष की सेवा का जो भी काम किसी ने अपन हाथ म लिया हो उसे प्रामाणिकतापूर्वक करने पर ही मैत्रीभावना हाती है। जिराके हृदय मे मेत्रीभावना जागृत होगी वह किसी को धाखा नही देगा। वह किरी से ईर्षा–द्वेष नही रखेगा। सच्चाई ओर सरलता के साथ ही वह सबक प्रति बर्त्ताव करेगा। वह दड देगा तो आत्मा को शुद्ध करने के लिए ही देगा।

दूसरी प्रमोदभावना हे। यह भावना सदा गुणीजना का ध्यान कराती हे। एक आदमी शत्रु हे मगर मुनि बन गया हे ओर दूसरा मित्र हे मगर पतित हा गया हे। प्रमोद भावना वाला पुरुष इन दोना म से गुणी का ही अपनाएगा गुणी का ही आदर करेगा। घर म भी गुण क आदर की आवश्यकता हे कवल हडिडया क आदर का नही। भाई का लडका गुणी हे फिर भी उस पराया माना ओर उसका आदर न करा ओर अपन निर्गुण लडक का भी आदर करा आर उस अपना माना यह प्रमादभावना क विरुद्ध हे। प्रमादभावना का विकास करक गुणी की पूजा सवा की वृद्धि करा ता आप स्वय गुणमय बन जाएग आँर आपका प्रसाद की प्राप्ति हागी। अतएव गुणीजना का सत्कार करा उनक गुणा का अपनाआ अगर उनम काई त्रुटि दिखती हा ता उराका अनुसरण मत करा।

कहा जा सकता है कि यह परस्पर विरोधी उपदेश है। ... प्राणीमात्र पर मैत्री भावना रखने का उपदेश दिया जाता है। यह ... कैसे सगत हो सकते हैं?

गाय के चार पैर और चार ही स्तन होते हैं। गाय लगडी ... उसके स्तनो मे त्रुटि हो जायगी। अतएव लगडी गाय उतने काम की नहीं होती। इसीलिए करुणा भावना कही है। जिसमे गुण न हो उसके प्रति करुणा भावना धारण करो। किसी को दु खी मत करो और कोई दु खी दिखाई दे तो उस पर करुणा भाव लाओ। करुणा इतनी उदार होती है कि वह गुण–अवगुण नही देखती। गुणी की पूजा होती है और दु खी पर करुणा की जाती है। मुनि को आहार दिया जाता है सो करुणा से नही वरन् गुणपूजा के भाव से दिया जाता है। गुणपूजा ही मुनि को वदना करने के लिए प्रेरित करती है। इस प्रकार प्रमोदभावना गुणीजनो के प्रति और करुणा भावना दीन–दुखियो के प्रति धारण की जाती है।

भगवान् ऋषभदेव ने मनुष्यो को दु खी देखकर ही इस स्थिति पर पहुचाया था कहा जा सकता है कि इस स्थिति पर पहुचने से तो आरम–सभारम बढ गया। परन्तु करुणा मे डूबा हुआ आरम–समारम या भूत–भविष्य के विचार से अपने कर्त्तव्य का परित्याग नही करता और न अपनी मर्यादा ही लोप करता है। वह पराये दु ख को भी अपना ही दु ख मानता है और जब तक उसे दूर नही कर देता तब तक चैन नही लेता। ऐसी भावना वाला सब का मित्र बन सकता है। हा जिसके दिल मे यह विचार होगा कि अमुक की दया करु और अमुक की नही वह पक्षपाती है। करुणा सर्वभूती होनी चाहिए।

कल्पना करो कि आपके शत्रु का लडका और आपका लडका–दोनो साथ साथ खेल रहे है। शत्रु का लडका किसी की गाडी की टक्कर लगने से गिर पडा। ऐसे समय पर आप क्या करेगे? अगर आपके हृदय मे करुणा ... है तो आप उस समय वैर का विचार नही करेगे। अगर दोनो ... गिर पडे हो और अपना लडका दूर तथा शत्रु के लडके को ही ... अगर दूर पास मे पड हुए लडके की उपेक्षा करता है तो पक्षपात है।

कोई धर्म के मार्ग मे काटे बिखेरता दिखाई दे तो भी उस पर समभाव रखना चाहिए।

इन चार भावनाओ का सेवन करने वाला भगवान् ऋषभदेव के पथ पर अग्रसर हो सकता है और अपने जीवन को धन्य बना सकता है। भगवान की स्तुति करने के साथ उनके मार्ग पर चलने वाला ही कल्याण का भागी होता है।

# 1 : दो बहिने–सम्पत्ति और विपत्ति

**श्रीजिन मोहनगारो छे जीवन–प्राण हमारो छै।**

यह भगवान् अरिष्टनेमि की प्रार्थना है। भगवान् अरिष्टनेमि का रित्र भारतीय साहित्य मे अत्यन्त उच्चकोटि का है। ऐसा चरित्र दूसरा मेरे खने मे नही आया। यद्यपि भीष्म का चरित्र भी बहुत उज्ज्वल और आदर्श है लेकिन भगवान् अरिष्टनेमि के चरित्र के साथ उसकी समानता नहीं हो सकती। श्री अरिष्टनेमि का चरित्र कुछ असाधारण बोधदायक है। भीष्म ने पिता की सेवा के लिये ही ब्रह्मचर्य स्वीकार किया था लेकिन भगवान् अरिष्टनेमि ने पशु–पक्षियो की दया से प्रेरित होकर ब्रह्मचर्य अगीकार किया था और यहा तक कि ससार का भी त्याग कर दिया था। भगवान् अरिष्टनेमि के चरित्र को भलीभाति देखा जाये और उस पर मनन किया जाये तो विदित होगा कि उन्होने यादव कुल मे जन्म लेकर कैसा असाधारण कार्य किया था।

जिस समय भगवान अरिष्टनेमि का जन्म हुआ उस समय यादवो मे महान हिसा फैली हुई थी। भगवान् अरिष्टनेमि ने उस हिसा को मिटाने के लिए ब्रह्मचर्य अगीकार किया और ससार का त्याग किया।

# 1 : दो बहिनें–सम्पत्ति और विपत्ति

**श्रीजिन मोहनगारो छे जीवन–प्राण हमारो छै।**

यह भगवान् अरिष्टनेमि की प्रार्थना है। भगवान् अरिष्टनेमि का चरित्र भारतीय साहित्य मे अत्यन्त उच्चकोटि का है। ऐसा चरित्र दूसरा मेरे देखने मे नही आया। यद्यपि भीष्म का चरित्र भी बहुत उज्ज्वल और आदर्श है लेकिन भगवान् अरिष्टनेमि के चरित्र के साथ उसकी समानता नहीं हो सकती। श्री अरिष्टनेमि का चरित्र कुछ असाधारण बोधदायक है। भीष्म ने पिता की सेवा के लिये ही ब्रह्मचर्य स्वीकार किया था लेकिन भगवान् अरिष्टनेमि ने पशु–पक्षियो की दया से प्रेरित होकर ब्रह्मचर्य अगीकार किया था और यहा तक कि ससार का भी त्याग कर दिया था। भगवान् अरिष्टनेमि के चरित्र को भलीभाति देखा जाये और उस पर मनन किया जाये तो विदित होगा कि उन्होने यादव कुल मे जन्म लेकर कैसा असाधारण कार्य किया था।

जिस समय भगवान् अरिष्टनेमि का जन्म हुआ, उस समय यादवो मे महान हिसा फैली हुई थी। भगवान् अरिष्टनेमि ने उस हिसा को मिटाने के लिए ब्रह्मचर्य अगीकार किया और ससार का त्याग किया।

महापुरुष मुह से कुछ कहने की अपेक्षा अपने चरित्र के द्वारा ही जगत के सामने आदर्श उपस्थित करना उचित समझते हैं। जो बात वे दुनिया से मनवाना चाहते है उसे पहले अपने जीवन मे उतारते हैं। उनके आदर्श जीवन से जगत के जीव बोध पाकर कुमार्ग का त्याग करते हैं और नाना प्रकार की बुराइयो से बचकर शाति प्राप्त करते हैं।

कि आजकल हिसा बहुत फैल रही है। बात–बात मे पशुओ को तलवार के घाट उतार दिया जाता है। पशुओ मे भी हमारी ही तरह चेतना है। उन्हें भी हमारी ही तरह सुख–दु ख की अनुभूति होती है। पशु भी हमारी ही तरह दु ख से बचना चाहते हैं। मगर ऐसा समझा जाता है, मानो पशुओ मे चेतना ही नही है और उनके प्राणो की कीमत ही नही है। अतएव हर्ष या शोक का कोई भी अवसर आया और पशुओ के प्राणो पर आ बनती है। इस प्रकार भगवान् अरिष्टनेमि ने उस समय की परिस्थिति पर गौर किया।

कल मैंने कहा ही था जब विषय सुख की अभिलाषा नही होती तभी अनुकम्पा होती है। इसके विपरीत विषय–सुख की तीव्र अभिलाषा होने पर मनुष्य सोचने लगता है कि चाहे कोई मरे या जीये किसी का कुछ भी क्यो न हो, हमे विषय सुख प्राप्त होना चाहिये। इस प्रकार की मानसिक स्थिति मे अनुकम्पा नहीं होती। उस समय यादवो की स्थिति ऐसी ही थी। वे लोग विषयलोलुप हो रहे थे और इस कारण पशु–पक्षियों की घोर हिसा कर डालते थे। इस हिसा को रोकने के लिए भगवान् ने विवाह का प्रपच रचे जाने मे बाधा नही पहुचाई।

कई लोग जैन धर्म का ठीक–ठीक स्वरूप नही समझते। अतएव वह सोचने लगते हें कि सब जीव एकान्तत समान हैं। यह समझकर वे वनस्पति ओर पानी के छोटे जीवो की रक्षा करने मे तत्पर हो जाते हैं मगर बडे जीवो की उपेक्षा कर देते हें। वे केवल छोटे जीवो की ही रक्षा करने मे धर्म की इतिश्री कर डालते हैं। ऐसे लोगो को भगवान् अरिष्टनेमि के चरित्र से शिक्षा लेनी चाहिये।

भगवान् अरिष्टनेमि आरम्भ से ही तीन ज्ञानो के धनी थे वे इस बात को भली–भाति जानते थे कि अमुक वस्तु मे जीव है और अमुक मे कम जीव है या ज्यादा जीव हे। फिर भी उन्होने विवाह रचाना स्वीकार कर लिया था ओर जब विवाह सबधी स्नान आदि की विधि की गई तो उन्हाने कुछ नही कहा। इसी प्रकार जव बारात सजाई गई ओर हाथी होदे पर बैठ कर उग्रसेन के यहा तोरणद्वार पर जान लगे तब भी कुछ नहीं बोले। लकिन वहा पहुच कर उन्हाने पशु–पक्षिया की रक्षा की। अब विचारना चाहिय कि क्या भगवान् को स्नान करने क पानी म जीव हाने का ज्ञान नही था? बारात के चलन रा मार्ग के जीवो क मरन की बात उन्ह मालूम नही थी? फिर क्या कारण है कि उन्होंन जल ओर मार्ग के जीवा की उपक्षा करक तारणद्वार के समीप क पशु–पक्षिया की रक्षा की? तारणद्वार के पास बाडे म जा पशु–पक्षी वन्द किय

गये थे उनकी अपेक्षा स्नान के जल के जीवो की सख्या ज्यादा थी और मार्ग के जीवो की भी सख्या ज्यादा थी। फिर किस कारण से भगवान् ने उन बहुसख्यक जीवो की अपेक्षा इन पशु–पक्षियो की हिसा को प्रधानता दी और इनकी रक्षा की? भगवान् ने तो छोटे जीवो की अपेक्षा बडे जीवो को महत्त्व दिया लेकिन आजकल के कुछ लोग बडे जीवो की अपेक्षा करके छोटे जीवो की रक्षा करने मे ही अपने कर्त्तव्य की समाप्ति समझ बैठे हैं। छोटे कामो मे ही कर्त्तव्य की समाप्ति मान ली जायेगी तो फिर बडे काम करने की शक्ति कहा से आयेगी? बडे कामो की उपेक्षा करके छोटे कामो मे ही लगे रहना बुद्धिमानी नही है। अगर बडे काम की उपेक्षा करके छोटे काम करना ही उचित होता तो भगवान् ने स्नान करके जल के जीवों की हिसा की उपेक्षा करके बाडे के जीवो की हिसा क्यो बचाई? भगवान् को एक बडा आदर्श कार्य करना था। अतएव उन्होने वह हिसा तो होने दी और उग्रसेन के यहा तोरणद्वार पर आकर सारथी से कहा—सारथी इन सुख के अभिलाषी जीव को क्यो रोक रखा है ? और ये कुहराम क्यों मचा रहे हैं?

भगवान सभी कुछ जानते थे लेकिन जगत् के जीवों के सामने सारी बात स्पष्ट करने के उद्देश्य से उन्होंने सारथी से यह प्रश्न किया। सारथी स्पष्ट वक्ता था। उसने भगवान से साफ कह दिया —

अह सारही तओ भणइ एए भद्दा उ पाणिणो।
तुज्झ विवाहकज्जम्मि भोयावेउ बहुजणं।

सारथी ने कौन सा बडा काम किया था कि भगवान् ने मुकुट के सिवाय और सब आभूषण उतार कर उसे दे दिये? भगवान् के शरीर पर जो आभूषण होगे वे साधारण तो नही रहे होगे। वे महामहिम यादव कुल के राजकुमार थे और फिर दूल्हा बने हुए थे। निस्सदेह उनके शरीर पर उत्तम से उत्तम आभूषण रहे होगे। लेकिन आभूषणो का मूल्य आकने और काम का हिसाब लगाने की फुर्सत किसे थी? भगवान् सोचते थे कि सारथी ने मेरी आज्ञा मान–कर प्राणियो को मुक्त कर दिया है इसने दूसरे की अपेक्षा नहीं रक्खी। इसमे साहस है। साहस के कारण ही इसने ऐसा किया है। नहीं तो जिन जानवरो को राजा उग्रसेन ने बद करवा रखा था, उन्हे छोड देने की हिम्मत कौन कर सकता था? इस प्रकार अपनी आज्ञा के पालन से सतुष्ट होकर भगवान् ने अपने समस्त आभूषण सारथी को दे दिये। केवल एक मुकुट रहने दिया क्योंकि मुकुट राज चिह्न माना जाता है और वह सारथी के पास रहने न दिया जाता। इस सिलसिले मे शास्त्र मे कहा –

**सो कुण्डलाण जुयल सुतग च महायसो ।**
**आभरणाणि य सव्वाणि सारहिस्स पणामए।।**

भगवान् ने मुकुट के सिवाय दोनो कुण्डल, कटिसूत्र तथा और सब आभूषण सारथी को दे दिये। भगवान ने तनिक भी विचार नही किया कि मैं किस काम के बदले क्या दे रहा हू। इस घटना से भगवान् की उदारता और निस्पृहता का पता लगता है। भगवान की यह कैसी निरीहता है। धर्म की रक्षा उदारता और निस्पृहता से ही होती है। जो लोग पानी पीकर पशाव तोलते हैं वे धर्म की रक्षा कैसे कर सकते हैं?

ठाणागसूत्र मे कहा है कि धर्म की जिन पाच कारणा से रक्षा होती हे, उनमे एक राजा भी है। राजा की सहायता के बिना अहिसाधर्म का पालन नही किया जा सकता। ससार मे क्षुद्र मनुष्य भरे पडे हैं। राजा न हो तो वे धर्म पालन मे बहुत बाधा डाले और सर्वसाधारण के जीवन म कठिनाई पेदा कर दे। गीता मे कहा हे –

**यद्यदाचरति श्रेष्ठस्तत्तदेवेतरो जन ।**

अर्थात – श्रेष्ठ पुरुष जेसा आचरण करते हें दूसरे लाग भी वेसा ही आचरण करत हें। महापुरुष माने जान वाले लाग जा वात स्वीकार कर लेत हें दूसरे लोग भी सरलता से स्वय ही वह बात अगीकार कर लत हें। इस प्रकार जो काम हमार उपदश स नही हाता वह महापुरुष क आवरण स अनायास ही हा जाता हे। सब क लिये कहा गया हे –

महाजनो येन गत स पन्था ।

यानी सब तरह के वाद–विवाद को दूर करके उसी मार्ग पर चलो जिस पर महापुरुष चले है। इस प्रकार महापुरुष माने जाने वालो पर ज्यादा जिम्मेदारी है। उन्हे सदा इस बात का ध्यान रखना पडता है कि मैं किस मार्ग पर चल रहा हू और मुझे किस मार्ग पर चलना चाहिये? राजा की गणना भी महापुरुषो मे है। इस कारण राजा को भी ध्यान रखना चाहिये कि मैं कैसे काम कर रहा हू और मुझे कैसे काम करने चाहियें?

भगवान अरिष्टनेमि राजपुरुष थे। वे महाराज समुद्रविजय के पुत्र थे। माता–पिता ने उनसे विवाह करने का बहुत आग्रह किया, मगर वे यही कहते रहे कि समय आने पर सब कुछ हो जायेगा। भगवान् के लिये यह अवसर आया और विवाह रचाकर उन्होने पशु–पक्षियों की रक्षा की और सब आभूषण सारथी को सौप दिये। इस प्रकार की उदारता राजपुरुष में ही होती है और इसलिये यह कहा जाता है कि राजा की सहायता के बिना धर्म पगु होता है।

भगवान् ने उन जीवो को बन्धनमुक्त करवा दिया था। अतएव उसके बाद विवाह करने मे किसी प्रकार का हर्ज नही माना जा सकता था। लेकिन भगवान् की दृष्टि मे तो विवाह करने मे हर्ज था। भगवान् ने विचार किया कि ब्रह्मचर्य के बिना काम नही चल सकता। लोगो के सामने अहिसा के साथ ब्रह्मचर्य का भी आदर्श मुझे रखना है। इसके लिये मुझे स्वय ब्रह्मचर्य का पालन करना चाहिये। ऐसा किये बिना लोगो पर प्रभाव नहीं पड सकता।

शिक्षक ने उस लडके को भली–भाति समझाई। लडके ने प्रतिज्ञा की–मैं माता की आज्ञा लिये बिना कभी गुड नही खाऊगा।

वह बाई शिक्षक से कहने लगी–आपने जो काम आज किया है वह कल ही कर सकते थे। फिर कल अवसर न होने की बात किस मतलब से कही थी? शिक्षक ने उत्तर दिया–मैंने स्वय गुड खाया था। जब मेरे ही पेट मे गुड था तो इस बालक को उसके त्यागने का उपदेश कैसे दे सकता था? जब मैंने स्वय गुड खाना छोड दिया तभी इसे त्यागने का उपदेश दिया है। स्वय आचरण न करके दिये गये उपदेश का प्रभाव नहीं पडता।

इस कथा के आधार पर आप अपने सम्बन्ध मे विचार करे। आपसे प्रश्न किया जाये कि आपको कैसी पत्नी चाहिए? तो आप सीता जैसी पत्नी की इच्छा करेगे। किन्तु कभी राम जैसे बनने की इच्छा करते हैं? आप राम जैसे बनना नही चाहते तो पत्नी सीता जैसी कैसे चाहते हो?

तात्पर्य यह है कि जो दूसरे को तो उपदेश देता है लेकिन स्वय उस उपदेश के विरुद्ध चलता है उसके उपदेश का जनता पर प्रभाव नही पडता।

शास्त्र मे भगवान् से प्रश्न किया गया कि आपके धर्म का उपदेश कौन दे सकता है? भगवान् ने इस प्रश्न का यह उत्तर दिया –

**आयगुत्ते सया दंते छिन्नसोए अणासवे।**
**ते धम्म सुद्धमाक्खति पडिपुण्णमणेलिस।**

अर्थात्–मेरे धर्म का उपदेश वही दे सकता हे जो आत्मा को गुप्त रखता हो। जिसकी आत्मा मेरे धर्म मे तन्मय हो गई हो। जो दूसरो को किसी काम को छोडने के लिये कहता हे ओर स्वय वही काम करता है उसका उपदेश केवल ढोग हे। अतएव जो स्वय अपने उपदेश के अनुसार चलता हो त्यागी हो, अहिसक हो, सत्यवादी हो अस्तेयव्रती हो ब्रह्मचारी हो ओर माया–ममता से रहित हो वही मेरे धर्म के उपदेश देने का पूर्ण अधिकारी हे।

हिन्दू धर्म के विषय में गाधीजी ने एक लेख लिखा था। उसम उन्हाने लिखा था कि हिन्दू धर्म का उपदेश शकराचार्य या विद्वान नही दे सकत हैं किन्तु वही दे सकता है–वही हिन्दू धर्म का सच्चा स्वरूप बतला सकता हे जा अहिसा सत्य अस्तेय ब्रह्मचर्य का पालन करता हो ओर निष्परिग्रह हा। भगवान् महावीर न जो कुछ कहा वही सीखकर ता गाधीजी ने यह लिखा ही नही हैं। भगवान महावीर आज स करीब अढाई हजार वर्ष पहले जा बात कह गये हैं उसकी वास्तविकता आज भी स्वीकार की जाती हे।

तात्पर्य यह है कि उपदेश देने वाले को चाहिये कि वह पहले अपने आपको अपने उपदेश के अनुरूप बनावे। उसके बाद ही उसका उपदेश प्रभावजनक होगा। स्वय आचरण न करके सिर्फ दूसरो को उपदेश देने वाले उस चाटू के समान है जो दाल–शाक आदि में डूबे रहकर भी किसी चीज का स्वाद नही जानते। अतएव भगवान् अरिष्टनेमि ने सोचा–मैं दूसरों को ब्रह्मचर्य का उपदेश दू और स्वय विवाह करू तो मेरे उपदेश का क्या मूल्य होगा। इस प्रकार जनता के सामने जीता–जागता उदाहरण रखने के लिए भगवान् तोरण द्वार तक पहुचकर लौट आये।

जिस समय दूल्हा बिना विवाह किये लौट रहा हो उस समय बरातियो को कितना खेद होता होगा? और बाराती भी साधारण मनुष्य नहीं थे। समुदविजय और कृष्ण जैसे प्रतिष्ठित राजपुरुषो को उस समय जो खेद हुआ होगा उसकी कल्पना करना भी कठिन है। उन्होंने भगवान् से कहा–आपने जीवो को बन्धन मुक्त कर दिया सो ठीक है। सारथी को आभूषण दे दिये सो भी ठीक है। लेकिन विवाह किये बिना ही आप वापिस लौट रहे हैं यह बडा अनुचित है। ऐसा करने से हमारी प्रतिष्ठा मे धब्बा लगता है। आप और जीव छुडा सकते है। चाहे तो और भी पुरस्कार दे सकते हैं। मगर विवाह किये बिना लौटना उचित नही है।

कृष्ण जैसे महापुरुष भी भगवान् से विवाह किये बिना न लौटने का आग्रह कर रहे थे। ऐसी स्थिति मे भगवान को क्या करना चाहिए था? उन्हे सबका कहना मान लेना चाहिये या हठ करना चाहिये? एक ओर वे सब लोग भगवान से रुकने के लिए आग्रह कर रहे थे और दूसरी ओर भगवान् यह सोच रहे थे कि मुझे परिमित दया ही नही करनी चाहिए किन्तु ससार मे अहिसा का प्रचार करना चाहिए।

वाले कार्य को दूसरो के आग्रह से रोक दिया जाये पर परमार्थ के कार्य को नही रोकना चाहिये।

भगवान सोचते थे—ये लोग अपनी ही बात रखना चाहते हैं किन्तु मैं सारे ससार की बात रखना चाहता हू। मैं किसी भी जीव की बात खोना नही चाहता। इस प्रकार विचार कर भगवान् ने कृष्ण आदि सबको समझाया। भगवान् ने उन सब को किन शब्दो मे समझाया था यह तो नही कहा जा सकता, लेकिन शायद यह कहा होगा मैं हठ नहीं करता हू। मगर दीन जीवा की दया मुझे अपनी ओर खींच रही है। ऐसी स्थिति मे मुझे किस ओर जाना चाहिये ?

ससार मे बडे लोगो पर दया तो सभी करते हैं लेकिन गरीबा पर—जिनका कोई स्वामी नही हे दया करने वाले विरले ही होते हैं। बडो की जो दया की जाती है वह दया नही सेवा है। दया तो दु खी की होती है। ओर दया करने के लिये जो दु खी का चरित्र देखने लगता है। वह दयावान नहीं हे। दयावान् वह है जो दु खी के चरित्र को सुधार देता हे।

भगवान् ने सब से कहा—इन दु खी जीवो की करुणा मेरा हृदय अपनी ओर आकर्षित कर रही हे। जगत् मे हाय—हाय मची हुई हे। उसी को मिटाने के लिये मैं यत्न करना चाहता हू मैं आपका अपमान नही कर रहा हू। इस पर भी आप अपना अपमान समझते हें ता यह आपका भ्रम हे।

जा गरीब जीवो की दया करत रहते हें उसकी आर सभी का आकर्षण रहता हे। मारवी के महाराजा स—जो यहा उपस्थिती हें मेरी बातचीत हुई ता मालूम हुआ कि आप दीनो का दु ख मिटान क लिय लाखा की सखावत किया करत हें ओर लोगा का उसका पता भी नहीं चलन दत। जिनक अन्त करण म एसी दया हे उनकी आर हमारा भी आकर्षण हाना स्वाभाविक है। इसी कारण अहमदाबाद क बदले यहा चोमासा करना पडा है।

भगवान न कहा कि में उन दीन—हीन जीवा की रक्षा करना चाहता हू जा दु खी हें। में दूसरा विवाह करन क लिय नही जा रहा हू बल्कि जगत का उद्धार करन जा रहा हू।

भगवान क इस प्रकार नम्रतापूर्ण आग्रह क सामन सबका झुकना पडा। भगवान की आन्तरिक प्ररणा स सभी प्रभावित हुए। अन्त म सबन कहा—ता भल पधारा। जसी आपकी इच्छा।

भगवान् हाथी लौटा कर घर पहुचे। घर पहुच कर उन्होने एक वर्ष तक गरीबो को यथेष्ट दान दिया। दान देने के पश्चात् दीक्षा ग्रहण की। उस समय कृष्ण ने उनसे कहा–

**वासुदेवो य ण मणइ लुत्तकेस जिइदिय।**
**इच्छिय मणोरह तुरिय पावसु त दमीसर।।**

अर्थात्–हे इन्दियो का दमन करने वाले। मैं चाहता हू कि आपका मनोरथ पूर्ण हो।

इस प्रकार दीक्षा लेकर भगवान् दीन–दुखियो पर दया करने का उपदेश देने लगे। अगर राजा और प्रजा मिलकर इस प्रकार सम्मिलित रूप स गरीबो के उद्धार का कार्य करे तो बहुत उद्धार हो सकता है। मोरवी के महाराजा उदार और दीन–दु खनिवारक है। कई राजाओ से मिलने का मुझे अवसर मिला है लेकिन जैसी उदारता आप मे सुनी है, वह प्रशसनीय है। आप लोगो को ऐसा दयालु राजा मिला है तो उसका सहयोग लेकर कोई सार्वजनिक हित का विशिष्ट कार्य करना उचित है। गीता मे कहा है –

**मा शुच सम्पद दैवीमभिजातस्य भारत।**

अर्थात – हे पार्थ। तू दैवी सम्पदा भोगने वाला है। इसी प्रकार आपके महाराजा भी दैवी सम्पदा भोगने वाले हैं–ऐसे राजा मिलने पर भी अगर इस राज्य मे अमर–पहेडा (हिसानिषेध का पटह) न बजा तो कब बजेगा? महाराजा के द्वारा होने वाले शुभ कार्यो के यज्ञ मे आप लोग भी कुछ भाग ले तो आपको भी लाभ होगा इन महाराज साहब को भी प्रोत्साहन मिलेगा और दुखियो का दु ख मिट जायेगा। जब जनता गरीबो के हित के कामो मे हाथ बटाने लगेगी तो इन्हे भी यही विचार आएगा कि यदि मैं ऐसे कामो मे अपनी सम्पत्ति न लगाऊगा तो फिर किन–किन कामो मे लगाऊगा? मोरवी काठियावाड मे एक विशिष्ट राज्य है। यह विशिष्टता स्वार्थ की ओर

की बात है। अब किसी दूसरे राजकुमार के साथ तुम्हारा विवाह हो सकेगा। अब उसकी आशा तो न रही। यह अच्छा ही हुआ। वे जेसे तन से काले हैं वेसे ही मन से भी काले हैं। राजकुमारी जो हुआ अच्छा ही हुआ। अब निश्चिन्त हो जाओ।

सखी की बात सुनकर राजीमती ने कहा—सखी, चुप रहो। ऐसा मत कहो। मैं उनकी निन्दा सहन नहीं कर सकती। वे शरीर से काले दिखाई दते हैं, इस कारण तुम उनकी उपेक्षा कर रही हो लेकिन मेरी दृष्टि म उनका बहुत महत्व है। काले होने कारण वह उपेक्षणीय नहीं हो सकते। मगर कालापन बुरा है तो आखो की काली—काली पुतलियो को निकाल कर क्यो नही फक देती? सखी तुम महापुरुषो के चरित्र की गहनता को नहीं समझ सकती। जा विषय भोग के कीडे बने हुए हें वे उनके पवित्र और उच्च चरित्र के महत्व को क्या समझे? अतएव तुम चुप ही रहो।

सखी—ऐसा है तो फिर उदास क्यो हो?

राजीमती—मेरी उदासी का कारण यह है कि पति तो चले गय ओर मैं घर मे ही रहू। राजीमती का त्याग कितना उज्ज्वल हे। इसीलिये कहा जाता है —

**न होते नेम राजीमती तो क्या गाते जैन के जती।**

राजीमती कहती हे—सखी प्रभु मुझ जागृत करन क लिय ही आय थे। व मरे साथ दगा करन नहीं आये थे। अगर वे यहा स जाकर किसी दूसरी कन्या के साथ विवाह कर लेते ता दगा समझा जा सकता था। उन्ह क्या दूसरी कन्या नहीं मिल सकती थी? महाराज समुद्र—विजय की पुत्रवधू कोन नही बनना चाहगी। लेकिन उन्ह ता विवाह ही नही करना था। व मुझ बाघ देन क लिये ही यहा तक आये थे। उनका बाध मुझ तक पहुच गया हे उसकी अव्यक्त वाणी मेर काना मे गूज रही है। वे कह रहे हें— "मैं जिस मार्ग पर जा रहा हूँ, उसी मार्ग पर तू भी आ।"

मित्रो। भगवान अरिष्टनमि न पूर्ण ब्रह्मचर्य का पालन किया था ता आप लाग कम स कम अपूर्ण ब्रह्मचर्य का ता पालन करा। यह ता कहा कि—परस्त्री माता। महाराजा यहीं बैठ हें। आपकी प्रतिज्ञा पर इनकी भी साक्षी हा जायगी।

परस्त्री का माता बनान म एक बडा रहस्य है। जब आप परस्त्री का माता मानग ता माता का पुत्र भाई ही हागा। इस प्रकार आपकी बधु भावना का सहज ही विकास हागा। आप दूसरा क सुख—दुःख का भाई क नात

पण्डित–हा अब तक तो सकुशल थीं पर आपका दर्शन होते ही वह मर गई हैं।

राजा–मरना–जीना तो प्रकृति का अटल नियम है। वह किसी क हाथ की बात नही हे। लेकिन उनका अतिम सस्कार अच्छी तरह करना।

पण्डित–मेरी दशा आप देख ही रहे हैं। मैं अपनी स्थिति के अनुसार अतिम सस्कार करूगा ही। पहनी हुई इस धोंती मे स आधी फाडकर उसके शव पर डाल दूगा। इससे अधिक और क्या कर सकता हू?

राजा–नही जी ऐसा क्यो? अपनी मौसी के अतिम सस्कार के लिय में तुम्ह सहायता दूगा।

पण्डित–आप सहायता देगे तो उसी के अनुसार क्रियाकर्म कर दूगा।

राजा ने भण्डारी को एक हजार मोहरे निकाल कर दे देने की आज्ञा दी। भण्डारी यह आज्ञा सुनकर आश्चर्य मे पड गया। राजा ने उसस कहा–मेरी मौसी का अतिम सस्कार करना है। इसलिये मेरे नाम लिख कर द दा।

राजा की आज्ञा क अनुसार भडारी ने हजार माहरे गिन दी। ब्राह्मण पण्डित हजार मोहर लेकर बाहर निकला उसने पहरेदार को भी कुछ दिया। कई लोग राजसम्मान पाकर दूसर का अहित करने म ही अपना बडप्पन मानते हें। लकिन ब्राह्मण पडित न पहरेदार का अहित नही किया। बल्कि उस कुछ दकर सतुष्ट कर लिया ओर अपन घर चला गया।

ब्राह्मण क चल जान क बाद एक सभासद न साहस करक पूछा–आपक यह भाई कहा रहत हें? कोन सी मोसी की बात अभी हो रही थी? यह पहल ता कभी मिले नही।

राजा–वह मरा ही नही तुम लागा का भी भाई हे लकिन तुम्हारी आख फिरी हुई हें। इसी कारण तुम उस नही पहचान सक। पहल इस बात पर विचार करा कि में किसका पुत्र हू? तुम मुझ किसी ओर का पुत्र बताआग लकिन में सम्पत्ति का पुत्र हू। ओर सम्पत्ति की बहिन हें विपत्ति। यह जा अभी आया ना सा विपत्ति का पुत्र हे। तुमन दखा ही हे कि उसका शरीर कितना कृश था। बाल कितन रूख थ। इसस ज्यादा विपत्ति ओर क्या हा सकती हे। म सम्पत्ति पुत्र हू आर वह विपत्तिपुत्र हे। सम्पत्ति ओर विपत्ति बहिन हे। इस कारण वह मरा भाई हुआ। एक सभासद न पृछा–आपक दर्शन हात ही मासीजी मर गई इसका क्या मतलब? राजा न कहा–मर दर्शन स ब्राह्मण की विपत्ति दूर हा गई–मोसी मर गई। सज्जन पुरुष वही ह जा सम्पति पाकर

